और क्रम-निर्णय की—कठिनाइयाँ हैं। इनमे से द्वितीय के अतर्गत पद-संख्या-निर्णय की और तृतीय के अंतर्गत 'सूरसागर' के सग्रहात्मक अथवा द्वादश स्कधात्मक रूप-निर्णय की समस्याएँ भी आ जाती है। प्रामाणिक ग्रथ-निर्णय मे 'सारावली' की प्रामाणिकता का प्रश्न कदाचित् सबसे महत्वपूर्ण है। इस सबध मे प्रस्तुत पक्तियो के लेखक के विचार स्वतत्र रूप से प्रकाशित 'सारावली' की भूमिका मे देखे जा सकते है। पद-सख्या-समस्या के सबध मे यहाँ केवल इतना सकेत करना पर्याप्त जान पडता है कि सूरदास ने सहस्रावधि या लक्षाधिक पदो की रचना की, ऐसा कभी-कभी कहा गया है। वस्तुत इस उल्लेख से सूर के पदो की निश्चित सख्या नही समझनी चाहिए, प्रत्युत ये शब्द हजारो या लाखो अथवा 'हजार या लाख से अधिक' के अर्थ मे प्रयुक्त हुए हैं।

'सूरसागर' के क्रम-निर्णय का प्रसग उठाने के पूर्व उसके सपादको को यह निश्चित करना है कि उसका सग्रहात्मक रूप प्रामाणिक है अथवा स्कधात्मक।

नवलकिशोर प्रेस से प्रकाशित 'सूरसागर' सग्रहात्मक है जो नित्य-कीर्तन, बधाई, बाल-लीला, (माटी भक्षण), माखन-चोरी, दामोदर लीला, अघासुर-वध, वत्स-हरण-लीला, राधा-कृष्ण प्रथम मिलन, गोवर्धन लीला, गोचारण-लीला, काली-दमन लीला, दावानल-पान लीला, गोदोहन लीला, स्याम भुवंग-डसन लीला, वस्त्रहरण लीला पनघट-लीला, दान-लीला, अनुराग लीला, मुरली के पद, रासलीला, विनय के पद, मथुरा-गमन-लीला और भ्रमरगीत सबधी पद आदि मुख्य शीर्षको मे विभाजित है और इनमे से कुछ के पुनः उपशीर्षक दिये गये हैं। इस सस्करण का सपादन अयोध्या के महाराज मानसिंह 'द्विजदेव' की देखरेख मे प० कालीचरण ने किया था। इस सस्करण के सग्रहात्मक होने का मुख्य कारण है श्री कृष्णानद व्यास के 'रागकल्पद्रुम' को आधार-रूप मे स्वीकार किया जाना। बबई और काशी से प्रकाशित 'सूरसागर' स्कधात्मक है। प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ दोनो रूपो की मिलती है।

उक्त विवादग्रस्त विषय के सबध मे प्रस्तुत पक्तियो के लेखक का मत है कि 'सूरसागर' अपने मूल रूप मे 'सग्रहात्मक' रहा होगा और श्रीकृष्ण-लीला के प्रसगो को लेकर रचे गये पद एक साथ ही सगृहीत रहे होगे। यह क्रम वल्लभसंप्रदाय मे कवि के प्रवेश के बाद पचीस-तीस वर्षों तक चलता रहा होगा। पश्चात्, सूरदास द्वारा रचित पदो को श्रीमद्भागवत के क्रम से व्यवस्थित करके, छूटे हुए प्रसंगो को उसमे सम्मिलित करने का सुझाव सूरदास के सामने उपस्थित किया होगा। यह सुझाव सभी दृष्टियो मे उपयुक्त था और कवि की काव्य-प्रतिभा से परिचित सभी व्यक्तियो ने मुक्तकठ से उसका समर्थ ही नही किया, उसकी उपयुक्तता की प्रससा भी की। भक्त कवि सूरदास का तो इसमे दोहरा लाभ था—इष्टदेव के लीला-गान के साथ-साथ सप्रदाय मे मान्य धर्मग्रथ की कथाओ की भाषा मे रचना का पुण्य भी प्राप्त करना। फलत उन्होंने सहर्ष ही उक्त सुझाव के अनुसार पद-रचना आरभ कर दी। इस प्रकार 'सूरसागर' का मूल रूप संग्रहात्मक था और उस रूप मे सूरदास के इष्टदेव की लीला के चुने हुए प्रसगों पर लिखे पद ही थे, यह सग्रहात्मक रूप कवि के रचना-काल के पूर्वार्द्ध की कृति थी।

इस पूर्वार्द्ध काल के अत तक सूर काव्य की जितनी प्रतिलिपियाँ तैयार की गयी वे सब, और कालातर मे उन प्रतियो से पुन लिखी गयी सभी प्रतिलिपियाँ सग्रहात्मक हैं।

कवि के जीवन के अतिम चतुर्थांश मे 'सूरसागर' के सग्रहात्मक रूप को श्रीमद्-भागवत के क्रमानुसार रूप दिया गया। यह कार्य सूरदास के मित्रो या शिष्यो द्वारा सपन्न हुआ, कवि का योग इसमे इतना ही था कि छूटे हुए प्रमुख प्रसगो का वर्णन उसने चलताऊ ढग से करके क्रम का निर्वाह भर कर दिया। सूर-काव्य का यह अश बहुत साधारण है और उससे भी इस कथन की पुष्टि होती है कि कवि ने सरुचि नहीं, केवल कहने को वह अश रचा था। 'सूरसागर' का यह रूप स्कधात्मक था और इसकी प्रतियाँ उसी रूप मे आज प्राप्त हैं।

एक शका यहाँ यह उठायी जा सकती है कि 'सूरसागर' का सग्रहात्मक से स्कधात्मक रूप परिवर्तन एक महत्वपूर्ण घटना थी, तब समकालीन साहित्य या वार्ताओ मे उसकी चर्चा क्यो नही की गयी है? इसका समाधान करना कठिन नही है। वल्लभाचार्य, उनके पुत्र अथवा सप्रदाय के जिन अन्य प्रतिष्ठित व्यक्तियो की सूरदास के काव्य मे रुचि थी, वे नित्य कीर्तन, वर्षोत्सव और लीला गान-सबधी स्फुट सकलनो में प्राप्त उनके चुने हुए पदो से सतुष्ट रहते होगे, 'सूरसागर' के स्वरूप का प्रश्न सूरदास के अतरग मित्रो और शिष्यो के बीच प्रसगवश उठा होगा जिसे सूरदास ने मान तो लिया, परतु विशेष महत्व नही दिया, अन्यथा वह रचना इतनी साधारण न होती। यही कारण है कि समकालीन साहित्य मे तद्विषयक कोई उल्लेख नही मिलता। दूसरी बात यह कि वस्तुत: समकालीन साहित्य मे सूरदास की प्रामाणिक जीवनी देने का कही प्रयत्न नही किया गया है, अन्यथा उनकी 'अधता' आज एक विवादग्रस्त बात न होती। तीसरे, समस्त सूर-साहित्य गेय काव्य के रूप मे प्रस्तुत और ग्रहण किया गया था, पारायण-काव्य के रूप मे नही जिससे उसके क्रम या स्वरूप को विशेष महत्व दिया जाता। वार्ताओ मे भी तत्सबधी उल्लेख न मिलने का कारण यही है कि उनमे भक्तो की गुण-चर्चा, भक्ति-महिमा आदि की गाथा है, व्यक्तिगत प्रसगो का सकलन नही।

'साहित्यलहरी' के जो दो सस्करण बाँकीपुर और लहरियासराय से प्रकाशित हुए थे, उनमें प्रथम तो अप्राप्य है और दूसरे मे पदो का सकलन मात्र है, उनके सपादन का कोई प्रयत्न नही किया गया है। अब 'सूरसागर' का एक प्रकार से सपूर्ण सस्करण प्रकाश मे आ गया है, अतएव आवश्यकता है कि सभी कूट पदो का उसमे से सग्रह करके, विषयक्रमानुसार उनका वर्गीकरण करने के पश्चात् यह ग्रथ सपूर्ण कर दिया जाय। इससे तो प्राय सभी विद्वान सहमत हैं कि 'साहित्यलहरी' दृष्टकूट पदो का सकलन है। अतएव सूरदास के सभी कूट-पद एक स्थान पर सकलित कर देने की योजना किसी भी दृष्टि से अनुचित नही कही जा सकती, विशेषकर उस स्थिति मे जबकि कवि द्वारा सगृहीत इस ग्रथ की कोई प्राचीन प्रति आज उपलब्ध नही है।

'सूरसारावली' लखनऊ और बबई मे प्रकाशित 'सूरसागरो' के आरभ मे छपी हुई

है, स्वतत्र रूप से, जहाँ तक इन पक्तियो के लेखक को ज्ञात है, इस ग्रंथ का कोई सस्करण प्रकाश मे नही आया है। इस कार्य की वास्तविक संपन्नता प्राचीन हस्तलिखित प्रतियो की प्राप्ति पर ही निर्भर है। 'साहित्यलहरी' के पद तो 'सूरसागर' की विभिन्न प्रतियो और सूरदास के स्फुट पद-सग्रहो मे मिल भी जाते है, परतु 'सारावली' की कोई प्राचीन प्रति अभी तक प्राप्त नही हुई है जिसके कारण ही उसे सूर-कृत मानने मे कुछ विद्वानो को आपत्ति है। इन पक्तियो के लेखक को, इस ग्रथ की प्राचीन प्रति न मिलने के कारण, अभी निराश होने की आवश्यकता नही जान पडती। एक तो अभी खोजकार्य ही अल्प हुआ है और दूसरे, 'सारावली' की जो प्रतियाँ दोनो 'सूरसागरो' के साथ मुद्रित हैं, किसी प्राचीन प्रति के आधार पर ही सकलित हुई होगी जो आज उपलब्ध नही है।

सूर-साहित्य-संबधी कई आलोचनात्मक प्रबध इधर प्रस्तुत किये गये हैं जिनसे उस महाकवि के काव्य मे विद्वानो की बढती हुई रुचि का पता चलता है। फिर भी, इन पक्तियो के लेखक की सम्मति मे, सूर साहित्य और सूर की काव्य-कला का समुचित अध्ययन अभी नही हो सका है। प्रामाणिक सस्करण का अभाव भी इसका एक प्रमुख कारण है। हिंदी के प्राचीन साहित्य के अनुसधान-प्रेमी अध्येता इस पुनीत कार्य मे स्वांत सुखाय संलग्न होगे तभी सूर-काव्य का प्रामाणिक संस्करण प्रकाश मे आ सकेगा और तभी उसका सम्यक् मूल्याकन सभव हो सकेगा।

# नामानुक्रमणिका

## (क) लेखक

# नामानुक्रमणिका

## (क) लेखक

## (ख) ग्रंथ

## (ग) अभिनंदन-ग्रंथ, कोश, खोज-विवरण, ग्रंथ-सूची और पत्र-पत्रिकाएँ।

समाप्त